या नही, यह अनक कारणो पर निभर करता है जैस सैनिक अधिकारिया का प्रशिक्षण किन परपराओ के अतगत हुआ है, उनके सामाजिक उद्गम क्या है, अपने आधीन सेना पर उनका कितना प्रभाव है तथा दूसरी ओर राजनीतिक नताआ की शक्ति और सेनापतिया के साथ उनके सबधा का चरित्र क्या ह।[10] अतीत म राजनीति के भीतर सैनिक हस्तक्षेप की कुछ प्रमुख घटनाए लातिन अमरीकी देशो म घटित हुई है, किंतु वतमान स्थिति के बारे मे विचार करन की दृष्टि से व तनिक प्रासगिक नही हैं। व घटनाए मुख्यत तीव्र आर्थिक वद्धि की शुरुआत से पहले के काल म हुई, और उनम सशस्त्र सैनिक दस्ता सहित सेनापति (काडिलो) सामती सरदारा जैसे थे जो स्थापित राजनीतिक सत्ता के विफल हो जाने पर कायवाही करत रहे न कि उद्योगीकरण और आर्थिक वद्धि पर तुले हुए अभिजन की भाति, जो यहा हमार अध्ययन का विषय है।[11] यह सही है कि सेनापति आज भी सत्ता हथियान के लिए यह रास्ता अपना सकत है, किंतु वतमान काल मे कुछ अय कारक भी हैं जो उनका महत्त्व बढा सकत हैं। एक समकालीन लेखक का मत है कि सेना कम से कम आठ एशियाई और अफ्रीकी देशो म प्रभुत्वशाली समूह बन गई है, तथा वह सुझाव देता है कि विकासशील देशा म सेना की राजनीतिक भूमिका पर ' प्रथम तो असगठित सक्रमणशील समाजो पर कृत्रिम रीति से थोपी गई सेना की एक आधुनिक सस्था के रूप म राजनीतिक अहमियत की दृष्टि से तथा दूसर समाज के अय क्षेत्रा म लोगा की मनोवत्तिया को आधुनिकता की दशा म मोडने मे सेना की भूमिका की दृष्टि स[12] विचार किया जाना चाहिए। वह कहता है कि अल्पविकसित देशा मे सेनाआ की गणना सबसे अधिक आधुनिक तत्वा म की जा सकती है तथा वे द्रुत प्रौद्योगिक परिवतना की भावना' से अनुप्राणित ह। साथ ही वे वहत्तर भारत का आधुनिकीकरण की दशा म प्रभावित करनेवाली एक महत्वपूण शक्ति है। इसका कारण यह है कि वे अपन सदस्या को आधुनिक तकनीका म प्रशिक्षित करते तथा उनमे राज्य के प्रति नए दृष्टिकोण पैदा करते है।

इन नई सेनाओ का एक अय चारित्रिक लक्षण है, जिसका अनेक लेखको न उल्लेख किया है व ऊध्वगामी सामाजिक सचरणशीलता का सबस अधिक प्रभावशाली माध्यम हैं अथवा रही ह। जिन समाजा म उच्चतर शिक्षा केवल उच्चतर वर्गों की ही पहुच के भीतर रही है तथा राजनीतिक नता भी प्रधानत इसी वग से आय है—पश्चिमी एशिया के राज्यो की यही स्थिति है— वहा सेना ने समाज के मध्य स्तर म एक नए अभिजन के उदय के अवसर

निर्माण किये हैं तथा उसने प्राय अपने आपको कृषक और श्रमिक वर्गों के साथ जोड़ा एवं राजनीतिक प्रभुता प्राप्त करने के संघर्ष में भाग लिया है। मिस्र, सीरिया तथा ईराक में क्रांति का नेतृत्व उन तरुण सैनिक अधिकारियों ने किया जो मुख्यत मध्यवर्ग और निम्न मध्यवर्ग से आये थे। लातिन अमरीका में भी वर्तमान शताब्दी के दौरान सैनिक हस्तक्षेप ने एक नया रूप ग्रहण किया है। वह उस काडिलो के प्रतिरूप से भिन्न है जो भूस्वामी उच्चतर वर्ग का सदस्य होता है अथवा बनना चाहता है तथा गुटों के संघर्ष में विजय प्राप्त करके सत्ता हथिया लेता है। तरुण सैनिक अधिकारियों के नेतृत्व में जनक्रांतियां भी हुई हैं। जैसा कि लियूवेन कहता है 'अनेक लातिन अमरीकी देशों में क्रांति के ढांचे में बीसवीं शताब्दी की तीसरी से पांचवीं शताब्दी के बीच उग्र परिवर्तन हुए। इस दौरान क्रांति का आम रूप यह था कि अपनी महत्वाकांक्षाओं की पूर्ति के मामले में कुंठित तरुण सैनिक अधिकारी उदीयमान जनसमूहों के साथ अपने हितों को जोड़ लेते तथा पुराने शासकवर्ग को बलपूर्वक उखाड़ फेंकने में साथ देते थे।'[13]

अल्पविकसित देशों की स्थिति के इस संक्षिप्त दिग्दर्शन से हम यह निष्कर्ष निकाल सकते हैं कि वहां नेतृत्व के संघर्ष में अनेक अभिजन समूह भाग ले सकते हैं जैसे क्रांतिकारी बुद्धिवादी, राष्ट्रवादी राजनीतिक नेता तथा सैनिक अधिकारी। अन्य समूह—यथा सरकारी अधिकारी और व्यापारी—भी आर्थिक वृद्धि का मार्गदर्शन करने के मामले में पर्याप्त प्रभावशाली बन सकते हैं। प्रश्न यह है कि इन समूहों में से किस समूह को प्रमुख भूमिका प्राप्त होगी तथा यह निर्धारित करनेवाले तत्व कौन से हैं? कुछ मामलों में लातिन अमरीका तथा पश्चिमी एशिया में भूमिपतियों अथवा व्यापारियों के वंशगत अभिजनों ने प्रारंभिक काल में ही अपनी जड़ जमा ली थी जिन्हें उखाड़ना आसान नहीं है, हालांकि उनका शासन प्रभावहीन है और आर्थिक वृद्धि के मार्ग में रोड़ा अटकाता है। लातिन अमरीका की तरह कुछ देशों में सैनिक शासन की परंपरा के कारण अथवा मुस्लिम देशों की भांति उस सांस्कृतिक परंपरा के कारण, जो सैनिक और राजनीतिक कृत्यों के बीच पृथक्करण पर बल नहीं देती, सैनिक हस्तक्षेप को अनुकूलता प्राप्त हो जाती है। भूतपूर्व ब्रिटिश उपनिवेशों की तरह दृढ़तापूर्वक स्थापित सैनिक तटस्थता का सिद्धांत सैनिक हस्तक्षेप को हतोत्साहित भी कर सकता है।

इन देशों के सफलतापूर्वक विकास में श्रमसंघ, कृषक संगठनों या राजनीतिक दलों सरीखे मध्यस्थ संगठनों द्वारा अभिजन को जनता की आकांक्षाओं के

प्रतिनिधि और उसके हिता के पूरक के रूप मे प्रदर्शित करने के लिए अभिजन और शेष जनता के बीच घनिष्ठ सबधो का सृजन एक महत्वपूर्ण तत्व प्रतीत होता है। इस स्थिति से आर्थिक और सामाजिक विकास की वतमानकालीन तथा पाश्चात्य जगत म इससे पहले अपनाई गई प्रक्रियाओ के अतर का बोध होता है। कम से-कम उन्नीसवी शताब्दी के मध्य तक अधिकाश पाश्चात्य देशो म नए अभिजन व्यापक जन-समथन का आश्रय लिए बिना ही सगठित हो सकते और सत्ता के लिए सघप कर सकते थे अथवा वे अपने प्रयोजनो और उनकी पूर्ति के लिए जनसाधारण के प्रति उत्तरदायी हुए बिना ही अपन पीछे आवश्यक समथन जुटा सकते थे। औद्योगिक दृष्टि से विकसित तथा रहन महन के उच्चतर स्तर और सामाजिक कल्याण की विस्तृत व्यवस्थावाले देशो के उदाहरण के कारण वतमानकालीन अल्पविकसित देशा का भी जनसमथन की आवश्यकता पड गई है। समूची प्रक्रिया प्रथम औद्योगिक क्राति की अपेक्षा कही अधिक सप्रयोजन और आत्मचेतन बन गई है। इस अतर की ओर ध्यान दिलाने के लिए यह कहा जा सकता ह कि मार्क्सवाद बीसवी शताब्दी की औद्योगिक क्रातियो का काल्विनवाद नही है। काल्विनवाद एक धार्मिक मत था और यदि हम मैक्स वेबर की भाषा का अनुकरण करें तो कहा जा सकता है कि उसके कारण व्यक्ति के चरित्र मे नियमित और निरतर काय करने तथा बचत और आत्मनिग्रह (मद्यपान आदि का परित्याग) के मूल्या के विकास द्वारा आर्थिक और सामाजिक जीवन मे अप्रत्याशित परिणाम आए। मार्क्सवाद एक सामाजिक विज्ञान है, तथा साथ ही वह एक सामाजिक और राजनीतिक मत भी है जो प्रत्यक्षत मानवजाति की भावी स्थिति का दशन और उसकी सिद्धि के लिए कायक्रम प्रस्तुत करता है। किंतु मार्क्सवाद एक विशिष्ट तौर पर आकषक रूप म इन लक्षणो का दिग्दशन मात्र कराता है। अल्पविकसित देशा की योजनाओ और नीतिया का मूतरूप देनेवाले सभी सिद्धात अधिकाशत समाज की एक आदश कल्पना लेकर चलते हैं—एक वगहीन समाज, एक लोककल्याणकारी राज्य एक सहकारी कामनवल्थ, जिसम औद्योगिक अथव्यवस्था के अतिरिक्त और भी बहुतकुछ शामिल है हालाकि उद्योगो के विकास को उस सबकी प्राप्ति की प्रमुख और बुनियादी शत बताया जाता है। अत तीव्र आर्थिक वद्धि का क्रियान्वित करन मे विविध अभिजना की सफलता बहुत सीमा तक इस बात पर निभर करती है कि व जनता का उत्साह जगाने म कितने सफल रहत हैं तथा वे निधन किसाना और औद्योगिक श्रमिका सरीखे प्रमुख सामाजिक वर्गों का समथन किस मात्रा म प्राप्त कर पात हैं।

यह समर्थन प्राप्त करने और विकास की राजनीतिक तथा सामाजिक गतिविधि के अंतर्गत लोगों को बड़ी संख्या में खींच लाने की चेष्टाएं जनाधारित दलों के निर्माण से लेकर कृषि-सहकारी संस्थाओं और सामुदायिक विकासयोजनाओं की संघटना तक अन्य अनेक रूपों में दिखाई पड़ती है। कठिनाई यह आती है कि अनेक अल्पविकसित देशों में अभिजनों की पाश्चात्य शिक्षा, उच्चतर जातियों, जमींदार और व्यापारी परिवारों, कबायली सरदार (जनजातीय मुखिया) के परिवारों में जन्म तथा समग्र जीवनप्रणाली के कारण उनके और शेष जनता के बीच गहरी खाई पड़ गई है। इस स्थिति में यह खतरा निहित है कि उसके भीतर किसी न किसी प्रकार के अधिनायकवादी अभिजन शासन का उदय और विकास हो सकता है। यह संभावना उस स्थिति में विशेषतः अधिक वास्तविक खतरे का रूप ले लेती है जबकि इस दशा में जनता एक दीर्घ काल तक इस प्रकार के शासन में रहने के कारण उसकी अभ्यस्त हो जाती है। साथ ही छोटे अभिजन समूहों द्वारा उपार्जित अथवा उन्हें प्रदान किया जानेवाला महत्व समाज के निम्नतर तथा परंपरागत तौर पर दासता की स्थिति में चले आ रहे स्तरों के उद्यमी व्यक्तियों को अलग रखकर अथवा उन्हें आगे आने से हतोत्साहित करके नियोजित आर्थिक वृद्धि के प्रयोजनों को अंशतः विफल कर देता है। इसका उदाहरण अनेक देशों में, तथा विशेषतः भारत में पाए जानेवाले सामुदायिक विकास कार्यक्रम हैं जो विकास की गतिविधि में आम लोगों का सहयोग जगाने में सामान्य तौर पर ही सफल रहे हैं[14] तथा जिन पर उच्चतर जातियों अथवा मालदार भूमिपतियों का प्रमुख रूप से प्रभाव पड़ा है। इसके बावजूद सामुदायिक विकास ने सामाजिक सोपानक्रम के सबसे निचले स्तर के समूहों को इस बात के अवसर प्रदान किए कि अपने हितों पर बल दे सकें तथा उसने निम्नतर स्तरों पर कुछ प्रशासनिक पद भी उन्हें दिए जिनको पाने की आकांक्षा इस समूह के सदस्यों के मन में जाग सकती है तथा जिन पदों पर वे सरकारी कामकाज का अनुभव प्राप्त कर सकते हैं। व्यापक पैमाने पर ऐसे ही अवसर शिक्षा के प्रसार ने भी उत्पन्न किए। प्रगतिशील औद्योगिक देशों द्वारा प्रस्तुत किए गए उदाहरण के साथ ही शिक्षा संभवतः वह प्रमुखतम कारक रही है जिसने जनसाधारण की आकांक्षाओं को जगाने और उन्हें ठोस आकार प्रदान करने की दिशा में सबसे अधिक कार्य किया है।

अल्पविकसित देशों में अभिजनों तथा व्यक्तिगत तौर पर नेताओं को कुछ हद तक आम जनता के पिछड़ेपन के परिप्रेक्ष्य में लाभदायक स्थिति के कारण

जो अधिक प्रमुखता प्राप्त हुई है उसके बावजूद उन देशा के विकास की वतमान स्थिति की सफलता तथा उसके स्वरूप के निर्धारण का समूचा श्रेय अतत इन अभिजनो तथा नेताओ की गतिविधि का नही दिया जा सकता। यह सही है कि अभिजनो और नेताआ का समथ और सक्षम होना चाहिए, किंतु यह काफी नही है। उनके लिए यह भी आवश्यक है कि वे सामाजिक वर्गों के आदर्शों को पयाप्त रूप म अभिव्यक्ति प्रदान कर तथा उनका तेजी से अनुसरण करें, जिनम जनता की भारी बहुसख्या सघटित है, तथा जा वतमान काल मे अपनी युगो पुरानी दरिद्रता और दासता की बेडिया से मुक्त होन के लिए सघष कर रहे है।

## पादटिप्पणिया

1 कुल जनसख्या म शहरी क्षत्रा का जनसख्या का अनुपात अर्जेंताना तथा चिली मे 60 से 65 प्रतिशत के बीच और ब्राजील म 36 प्रतिशत है

2 क्लाक केर जान टी० डनलप फ्रडरिक एच हार्बिसन और चाल्स ए० मायस इडस्ट्रियलिज्म ऍड इडस्ट्रियल मन, अध्याय 3 दि इन्डस्ट्रियालाइजिंग एलीट्स एड देयर स्ट्रेटीजीज प० 50

3 यहा मैं औपनिवेशिक प्रशासको की वास्तविक उपलब्धिया का उल्लेख कर रहा हू मेरे कहने का अभिप्राय यह नहा है कि यदि औपनिवेशिक साम्राज्य की स्थापना न होती तो स्थानीय प्रयासो के फलस्वरूप घटनाक्रम ठीक यही रूप नहीं ल सकता था हालाकि अनेक मामला म मुझे इसम शका होती है

4 बी० बी० मिश्रा दि इडियन मिडिल क्लासज प० 343

5 डब्लू० थान नील दि माडन इडानेशियन एलीट

6 एच० एच० स्मिथ और एम० एम० स्मिथ दि नाइजीरियन एलीट

7 रेमड ऐरन 'सोशल स्ट्रक्चर एड दि रूलिंग क्लास ब्रिटिश जर्नल आफ सोसियालाजी II, 1950 प० 135

8 मोस्का पू० उ० 70 शासक वग अपनी सत्ता को महज इस आधार पर न्यायसगत नही ठहराते कि उनके पास तथ्यत वह सत्ता है वरन व उसके लिए नतिक तथा वधानिक आधार खोजने तथा यह सिद्ध करने की कोशिश करते हैं कि वह सत्ता आम तौर पर मान्य और स्वीकृत सिद्धाता और धारणाआ का तकसगत एव नतिक परिणाम है। राजनीतिक वग की सत्ता जिस वधानिक तथा नतिक आधार पर टिकी हुई है उसे ही हमने अयत्र 'राजनीतिक सूत्र' कहा है।

9 उदाहरण के लिए, स्वतत्रता म पूव सेनेगल के बारे म किए गए एक अध्ययन म कहा गया है कि 'परम्परागत राजनीतिक सरदारा (शासको) की शक्ति और उनका प्रभाव बहुत सीमा तक महान मुस्लिम सम्प्रदाय के खलीफाआ का हस्तातरित कर दिए गए जो आज आधुनिकतावादी अभिजन का प्रतिरोध करने

म सग्रम प्रमुख शक्ति बन गए हैं और जिनके साथ आधुनिकतावादियों और उनके साथ सबद्ध राजनीतिक आन्दोलनो को कुछ सीमा तक समझौता करना होगा।
पी० मर्सियर 'इवाल्यूशन आफ सेनेगलीज एलीटस' इन्टरनेशनल सोशल साइंस बुलेटिन VIII (3) 1956

10 इसम निहित कारको की सामान्य चर्चा के लिए एम० ई० फाइनर की पुस्तक दि मन आन हासबक' दखिए विशपत अध्याय 8 और 9 जिनम अलाविकमिन दशा की चर्चा की गई है

11 एडविन लियूवेन आम्स एंड पालिटिक्स इन लैटिन अमरिका भाग I

12 लूसियन डब्ल्यू० पाई आर्मीज इन दि प्रोसेस आफ पालिटिकल माडर्नाइजशन यूरोपियन जनल आफ सासियालाजी II 1961 पृ० 83

13 एडविन लियूवेन पू० उ० पृ० 132 उसम इन दशा के उदाहरण दिए गए हैं 1963 म बोलीविया 1944 म गुआटमाला 1943 म अर्जेंतीना तथा 1963 म कोलंबिया

14 उदाहरण क तौर पर सयक्त राष्ट्रसघ द्वारा प्रस्तुत अध्ययन कम्यूनिटी डवलपमट एन्ड इकानामिक डवलपमट (बकाक 1960)

# लोकतन्त्र और अभिजनों
# की वहुलात्मकता

□ □

मोस्का और परेता ने राजनीति के लोकतंत्रीय सिद्धांतों की जिस आलोचना का निरूपण अभिजन सिद्धांत के अंतर्गत किया उसमें आरंभ में ही कहा गया है 'प्रत्येक समाज में एक ऐसी अल्पसंख्या होती है जो प्रभावशाली रीति से शासन करती है।' मोस्का स्वयं यह समझता था कि इस आलोचना का सामना इस तर्क के आधार पर किया जा सकता है कि यद्यपि प्रत्येक समाज में शासक अभिजन का होना अनिवार्य है तथापि शासनप्रणाली के रूप में लोकतंत्र की विलक्षणता यह है कि वह अभिजनों के मुक्त निर्माण की अनुमति देता है और सत्ता के पदों के लिए अभिजनों के बीच एक नियमित प्रतिस्पर्धा की स्थापना (अथवा आयोजन) करता है। एक राजनीतिक व्यवस्था के रूप में लोकतंत्र की यह कल्पना जिसके भीतर राजनीतिक दल जनस्तर पर निर्वाचकों के मतों के लिए आपस में होड़ करते हैं इस तथ्य की ओर संकेत करती है कि अभिजन अपेक्षाकृत 'मुक्त' (अथवा खुले) हैं तथा उनके सदस्यों की भरती योग्यता के आधार पर होती है (अर्थात यह मान लिया गया है कि अभिजनों का निरंतर और व्यापक पैमाने पर परिसंचार हो रहा है) तथा आम जनता शासक समाज के भीतर इस अर्थ में भाग लेने में समर्थ होती है कि वह प्रतिद्वंद्वी अभिजनों के बीच चुनाव कर सकती है। पीछे हम यह देख चुके हैं कि कार्ल मानहाइम ने प्रारंभ में अभिजन सिद्धांतों को फासीवाद तथा 'प्रत्यक्ष कार्यवाही' वाले प्रति-बुद्धिवादी सिद्धांतों के साथ जोड़ दिया था, किंतु बाद में उसके विचारों ने कुछ इस प्रकार का रूप ग्रहण कर लिया नीति का वास्तविक निर्माण अभिजनों के हाथों में होता है, किंतु इसका अर्थ यह नहीं है कि समाज लोकतंत्रीय नहीं है। लोकतंत्र के लिए इतना काफी है कि भले ही नागरिकों को व्यक्तिगत तौर पर पूरे समय सरकार के भीतर प्रत्यक्ष भाग लेने

इसके अतिरिक्त यह प्रतिरूप एक मुक्त उद्यम व्यवस्था के भीतर आर्थिक व्यवहार के प्रतिरूप के साथ जो समानता पेश करता है, तथा आर्थिक विश्लेषण की भांति राजनीतिक व्यवहार के सही और कठोर एवं बहुत ही सीमित विश्लेषण के आधार पर जो संभावनाएं प्रस्तुत करता है उनके कारण इसे वैज्ञानिक आधार प्राप्त हो जाता है। इस समानता का स्पष्ट उल्लेख शुपीटर ने किया है।[3] वह सामान्य तौर पर तर्क पेश करता है कि आधुनिक लोकतन्त्र का उदय पूंजीवादी अर्थव्यवस्था के साथ हुआ तथा उसके साथ इसका कार्यकारण संबंध है।[4] इस दृष्टिकोण का निरूपण एक सफल राजनीतिज्ञ ने बहुत सूक्ष्म रीति से किया है जिसका कथन शुपीटर उद्धृत करता है 'व्यापारी यह बात नहीं समझ पाते हैं कि जिस प्रकार उनमें से कोई तेल का धंधा करता है ठीक उसी प्रकार मैं मता (वोट) का धंधा करता हूं।[5] राजनीतिक दलों के बीच मतों के लिए स्पर्धा के रूप में लोकतन्त्र की कल्पना को इन दिनों अधिक विस्तृत रूप में पेश किया गया है, जैसे अपनी पुस्तक 'इकानामिक थियरी आफ डिमाक्रेसी' (लोकतन्त्र का आर्थिक सिद्धांत) में डाउंस ने अपने चिंतन को सार में इस प्रकार प्रस्तुत किया है 'हमारा प्रमुख प्रतिपादन यह है कि लोकतन्त्र में राजनीतिक दल मुनाफाखोर अर्थव्यवस्था में उद्यमियों के सदृश होते हैं। अपने निजी उद्देश्यों की पूर्ति के लिए वे उन नीतियों का निर्माण करते हैं जिनके बारे में उन्हें यह भरोसा हो जाता है कि वे अधिकतम मत प्राप्त कर सकती हैं। यह ठीक वैसा ही है जैसे कि उद्यमी उन वस्तुओं का ही उत्पादन करता है जो उसके हितों की पूर्ति के लिए अधिक मुनाफा कमा सकती है।[6] जिस प्रतिरूप के प्रयोग का एक अन्य उदाहरण खेलों के सिद्धांतों को राजनीतिक दलों पर लागू करने का सरसरा प्रयास है, जैसे राजनीतिक दलों की गतिविधि पर उस गणितीय योजना को लागू करना जिसका उपयोग व्यापारिक उद्यमों के विश्लेषण में किया जाता है।[7]

किंतु अभिजनों के अस्तित्व और लोकतन्त्र के बीच सामंजस्य पैदा करनेवाले तत्वों में राजनीतिक दलों की स्पर्धा अकेली नहीं है। इस दृष्टिकोण के समर्थक लोकतन्त्रीय समाजों के भीतर अभिजनों की बहुलात्मकता में अवरोध और संतुलन की अधिक व्यापक व्यवस्था की तलाश करते हैं। रेमंड ऐरन ने इस पक्ष को व्यवस्थित और व्यंजक रीति से प्रस्तुत किया है ' यद्यपि व्यापार प्रबंधक, सरकारी अधिकारी, श्रमसंघों के सचिव तथा मन्त्री लोग, सब कहीं होते हैं, तथापि उनकी भरती हर जगह एक ही रीति से नहीं होती, और वे या तो एक सुसंगत इकाई का निर्माण करते हैं अथवा तुलनात्मक दृष्टि से

एक दूसर से भिन्न हात हैं। सोवियत तथा पाश्चात्य ढग के समाजा म बुनियादी अतर यह है कि सोवियत समाज म एकतावद्ध अभिजन हाता है तथा पाश्चात्य समाज म विभाजित अभिजन। सोवियत सघ म श्रमसघो के सचिव, व्यापार प्रबधक तथा उच्च अधिकारी आमतौर पर साम्यवादी दल के सदस्य होते हैं। इसके विपरीत लोकतत्रीय समाज, जिन्हें मैं बहुलात्मक समाज कहना पसद करूगा, उत्पादन के साधना के स्वामिया, श्रमसघीय नताओ और राजनीतिज्ञो के बीच सावजनिक सघप के शोरशराबे स भर होत हैं। उनम सब लोगा को सघ बनान का अधिकार होना है अत व्यावसायिक और राजनीतिक सगठना की भरमार हो जाती है, जो अपन अपन सदस्या के हिता की रक्षा पूर उत्साह के साथ करत हैं। लोकतत्रीय दशा म सरकार समझौता का धधा बन जाती है। सत्ताधिकारिया को अपनी कठिन स्थिति का भली प्रकार बोध रहता है। वे विरोधिया के प्रति उदार रहते ह क्योकि वे स्वय भी विरोधी पक्ष रह चुके है तथा एक दिन पुन उस स्थिति म पहुच जाएग।[8]

लोकतत्र की इस परिभाषा की अनेक आधारा पर आलोचना की जा सकती है कि वह अभिजनो के बीच प्रतिस्पर्धा की स्थिति है। उसे अत्यत मनमानी परिभाषा कहा जा सकता है क्योकि वह लोकतत्र के आमतौर पर मान्य लक्षणा का वणन ही नहीं करती या उसे जिस सिद्धात म इस्तेमाल किया गया है वही अपर्याप्त या असत्य है अथवा यह है कि वह एक प्रकार के मूल्यनिष्कर्षो पर आधारित है जिनके विरोध म अन्य मूल्यनिष्कप पश किए जा सकते हैं। आधुनिक लोकतत्र की अधिकाश राजनीतिक विचारका ने बहुधा, सरकार मे जनसाधारण द्वारा भाग लेने की प्रक्रिया के रूप म परिभाषा की है। इस परिभाषा का एक शास्त्रीय निरूपण लिकन के गटिसबग भाषण मे उपलब्ध है जनता का, जनता द्वारा तथा जनता के लिए शासन। सभी अभिजन सिद्धात यह मानने से इकार करते हैं कि यथार्थत जनता के शासन की स्थापना की जा सकती है।[9] यह अस्वीकृति परेतो और मोस्का की तरह इस सारहीन तथ्य पर आधारित हो सकती है कि अतीत के अधिकाश ज्ञात समाजा मे शासका और शासितो के बीच स्पष्ट भेद रहा है अथवा मिचेल्स, मानहाइम तथा ऐरन की रचनाओ की भाति उस अधिकाशत शास्त्रीय विश्लेषण पर जो यह प्रदर्शित करने का प्रयास करता है कि किसी भी बडे और जटिल समाज मे (तथा समाज के भीतर बडे और जटिल सगठना म) लोकतत्र महज प्रतिनिधिमूलक हो सकता है प्रत्यक्ष नहीं तथा प्रतिनिधि एक अल्पसख्या होते है और उनके पास उन लोगो की

अपेक्षा अधिक सत्ता होती है जो उन्हें चुनते हैं, क्योंकि निर्वाचकों का प्रभाव (अथवा उनकी सत्ता या शक्ति) काफी लंबे अंतराला के बाद इस अल्पसंख्या की गतिविधि के बारे में निर्णय की घोषणा करने तक सीमित है। किंतु इस विश्लेषण के विरुद्ध अनेक आपत्तियां उठाई जा सकती हैं। पहली आपत्ति तो यह कि लोकतंत्र के विचाराधीन दृष्टिकोण के अनुसार प्रतिनिधिमूलक व्यवस्था को साफ तौर पर लोकतंत्र की अपूर्ण सिद्धि माना गया है क्योंकि इसमें बहुसंख्या को शासन का प्रत्यक्ष अनुभव प्राप्त करने से हमेशा के लिए वंचित कर दिया जाता है। प्रतिनिधिमूलक सरकार का अलोकतंत्रीय चरित्र उस समय एकदम सामने आ जाता है जब प्रतिनिधित्व के सिद्धांत को परोक्ष निर्वाचन व्यवस्था में लागू किया जाता है जिसके अंतर्गत निर्वाचित अभिजन स्वयं एक अन्य अभिजन को चुनता है जिसको समान अथवा उच्चतर कोटि की राजनीतिक सत्ता प्राप्त हो जाती है। लोकप्रिय शासन के विरोधियों ने इस उपाय का बहुधा आश्रय लिया है। इसका एक ताजा उदाहरण दगाल के नेतृत्व में फ्रांस के भीतर पांचवें गणराज्य का गठन है। द ताकवील तथा अन्य विचारकों की निगाह में यह लोकतंत्र को सीमित करने का प्रयास था। यद्यपि अभिजनों के बीच होड़ के रूप में लोकतंत्र की धारणा के समर्थक इस धारणा का प्रतिपादन एक अन्य अर्थ में यानी राजनीति में जनसाधारण के प्रवेश के निरोध के रूप में लोकतंत्र के विरुद्ध नहीं करते—दि ताकवील परेतो, मास्का और ऑरतेगा वाई गैसेत इस प्रकार के प्रवेश की एक स्वर से निंदा करते हैं—तथापि वे जनता द्वारा सरकार में प्रत्यक्ष भाग लेने के आदर्श तथा इस आदर्श की अधिकतम पूर्ति के लिए साधनों की खोज के बजाय प्रतिनिधिमूलक सरकार को आदर्श मानते हैं।

यह तर्क शुंपीटर ऐरन तथा अन्य लेखकों द्वारा प्रस्तुत लोकतंत्र के विश्लेषण के विरुद्ध एक दूसरी आपत्ति उठाता है। उनके मतानुसार लोकतंत्र को एक स्वयंसिद्ध और पूर्ण धारणा के रूप में स्वीकार किया जाना चाहिए जिसकी तुलना सीधे अन्य प्रकार की राजनीतिक व्यवस्थाओं के साथ की जा सकेगी। दूसरी ओर उन्नीसवीं शताब्दी के अधिकांश में प्रचलित लोकतंत्र की 'जनता द्वारा शासन' की धारणा में लोकतंत्र की कल्पना एक ऐसी सतत प्रक्रिया के रूप में की गई थी जिसमें समाज के उन समूहों को राजनीतिक अधिकार तथा सार्वजनिक नीतिसंबंधी निर्णयों को प्रभावित करने की शक्ति धीरे धीरे दी जानी थी जो अभी तक इनसे वंचित थे। इसमें दो बातें निहित हैं। पहली तो यह कि लोकतंत्र कुलीन तथा संपन्न वर्गों के प्राधान्य के विरुद्ध समाज के निम्नतर वर्गों का सिद्धांत

और राजनीतिक आदोलन प्रतीत होता था (वस्तुत यह एक मुख्य कारण है जिससे अभिजन सिद्धात का प्रतिपादन करने के लिए उत्तेजना प्रदान की)। दूसरी बात यह है कि उसे समाज का उस आदर्श स्थिति की ओर ले जानेवाला आदोलन मान लिया गया था जिसमे मनुष्यो के पूर्णतया आत्मशासित अथवा स्वाधीन होने की कल्पना की गई थी, तथा यह स्वीकार कर लिया गया था कि भले ही वह स्थिति कभी प्राप्त न हो सके तथापि लोकतत्रवादियो को उसकी प्राप्ति के लिए चेष्टा करते रहना चाहिए। उन्नीसवी शताब्दी के अधिकाश लोकतत्रवादी विचारको की दृष्टि म व्यापक मताधिकार, अनेक राजनीतिक दलो के बीच होड और प्रतिनिधि शासन की मर्यादाए भले ही अन्य राजनीतिक व्यवस्थाओ की सस्थाओ की अपेक्षा कितनी भी अधिक श्रेष्ठ हो, तथापि उनके मन म यह कल्पना भी नही हो सकती थी कि ये सस्थाए लोकतत्रीय प्रगति का चरम बिंदु बन जाएगी जिसके परे लोकतत्र की यात्रा सभव ही नही होगी।

बीसवी शताब्दी मे लोकतत्र की उस स्थिर धारणा के उदय के पीछे निहित कारणो को जिसमे अभिजन शासन को निश्चित अवधियो के उपरात होनेवाले चुनावो के आधार पर अनुमोदन प्रदान कर दिया गया है, इस शताब्दी की राजनीतिक परिस्थितियो मे खोजना होगा। जरमनी और इटली म फासीवादी रूप में और सोवियत सघ म साम्यवादी रूप मे एकदलीय राज्यो की स्थापना ने लोकतत्र को बहुदलीय प्रतिनिधिमूलक व्यवस्था से अभिन्न होने की समझ और उसके प्रति विश्वसनीयता पैदा की। पीछे उदधृत रेमड ऐरन की पुस्तक के अवतरण से यह बात एकदम स्पष्ट हो जाती है जिसम सोवियत प्रणाली के समाजो के एकताबद्ध अभिजन की तुलना म पाश्चात्य ढग के समाजो मे अभिजनो की बहुलता का उल्लेख है। फिर भी हम यह पूछ सकते हैं कि क्या सगठित राजनीतिक दल—तथा अधिक स्पष्टता के लिए सगठित अभिजन समूह'—लोकतत्रीय ढग के शासन के अस्तित्व के लिए आवश्यक अथवा पर्याप्त हैं? बहुधा यह माना जाता है कि वे आवश्यक नही है तथा उदाहरण के लिए कहा जाता है कि अधिकाश आधुनिक राष्ट्रो मे मौजूद राजनीतिक व्यवस्था की अपेक्षा अधिक विकेंद्रित राजनीतिक व्यवस्था म फिलहाल राजनीतिक नेताओ का चुनाव उन सगठनो की गतिविधि के माध्यम से किया जा सकता है जो कम सगठित तथा कम नौकरशाहीमूलक और वतमान राजनीतिक दलो की अपेक्षा कम स्थायी हो। इसके साथ

यह भी कहा जाना चाहिए कि जिस समाज से सामाजिक वर्गों का खत्म किया जा चुका है (अनेक लेखकों ने लोकतंत्र के विकास के फलस्वरूप इस स्थिति के निर्माण की कल्पना की है) उसमें राजनीतिक दलों के निर्माण का सबसे अधिक महत्वपूर्ण और एकमात्र आधार भी तिरोहित हो जाएगा तथा यद्यपि सामाजिक भेदभाव के उन अन्य आधारों की कल्पना असंभव नहीं है जो राजनीतिक दलों का नया आधार प्रदान कर सकते हैं तथापि आज यह कहना संभव नहीं है कि राजनीतिक जीवन में नए राजनीतिक दलों का क्षेत्र और प्रभाव वर्तमान राजनीतिक दलों के समान ही होगा। यह तर्क एक ऐसी राजनीतिक व्यवस्था की ओर संकेत करता है जिसमें राजनीतिक दलों का अस्तित्व ही नहीं होगा न कि एकदलीय शासन व्यवस्था की ओर। एकदलीय व्यवस्था को तनिक भी लोकतंत्रीय नहीं माना जा सकता क्योंकि वह महत्वपूर्ण सामाजिक निर्णयों के बारे में शासक दल के मुकाबले में व्यक्ति को अपने मतभेद व्यक्त करने अथवा उसको क्रियात्मक रूप देने की वास्तविक संभावना से ही वंचित कर देता है, क्योंकि उसके (व्यक्ति के) पास कोई ऐसा मंच ही नहीं होता जिसपर से एक स्वायत्त और शक्तिशाली संघ (समुदाय) के रूप में वह अपने मत की व्यवस्था कर सके अथवा अपने साथियों के मत के बारे में जानकारी प्राप्त कर सके। हां यह हो सकता है कि जनोत्साह के कालों में एक ही दल राष्ट्र की विशाल बहुसंख्या के प्रयोजन की अभिव्यक्ति करे और किसी प्रकार की बाध्यता के बिना ही वह जनता की एक बड़ी संख्या को विधिनिर्माण और प्रशासन की गतिविधि में खींच ले किंतु उस स्थिति में बचे खुचे अन्य राजनीतिक दलों के दमन की आवश्यकता नहीं होगी। यह भी हो सकता है कि युद्ध, तीव्र उद्योगीकरण अथवा भूतपूर्व औपनिवेशिक क्षेत्र को एक नए राष्ट्र का स्वरूप प्रदान करने की आवश्यकताओं के आधार पर एकदलीय शासन को उचित ठहराया जाए। किंतु जिस राजनीतिक व्यवस्था के अंतर्गत यह अकेला दल कार्य करता है उसे लोकतंत्र नहीं कहा जा सकता। यदि आवश्यकता सिद्ध की जा सके तो शासकदल के बारे में यह माना जा सकता है कि वह जनता के लिए शासन कर रहा है लेकिन इस व्यवस्था में जनता का शासन नहीं रह जाता।

राजनीतिक दल लोकतंत्रीय व्यवस्था के लिए आवश्यक हैं या नहीं इस बारे में होनेवाली चर्चा अपरिहार्य तौर पर अनुमानपरक ही हो सकती है तथा इस बारे में विचार करना सुगम और अधिक व्यावहारिक होगा कि दलों और अभिजनों के बीच होड़ लोकतंत्र के बने रहने के लिए 'पर्याप्त'

है। आज अनेक उदारवादी विचारक उसे पर्याप्त मानते हैं अथवा वे अभिजनों के बीच होड़ को इतना अधिक महत्वपूर्ण मान लेते हैं कि वे अपने आपको लोकतंत्र की दशाओं के बारे में और अधिक जांच से मुक्त कर लेते हैं। कार्ल मानहाइम इन विचारकों का समर्थक है। जैसा कि हम पीछे अध्ययन कर चुके हैं वह कहता है कि समाज को लोकतंत्रीय स्वरूप प्रदान करने के लिए इतना काफी है कि नागरिकों के पास कम से कम निश्चित अवधियों के अंतराल में अपनी आकांक्षाओं की अभिव्यक्ति कर सकने की संभावना बनी रहे।[10] दूसरी ओर शुंपीटर और ऐरन दोनों राजनीतिक व्यवस्था पर पड़नेवाले अन्य प्रभावों पर अधिक ध्यान देते हैं। शुंपीटर उन दशाओं को चार वर्गों में बांटता है जिन्हें वह लोकतंत्रीय पद्धति की सफलता की शर्तें कहता है 1 राजनीति की मानवीय सामग्री (अर्थात अभिजन) काफी ऊंची किस्म की होनी चाहिए, 2 राजनीतिक निर्णय का प्रभावशाली क्षेत्र बहुत अधिक विस्तृत नहीं होना चाहिए, 3 सरकार को अच्छी हैसियत और परंपराओं वाली सुप्रशिक्षित नौकरशाही की सेवाएं प्राप्त करने में समर्थ होना चाहिए, और 4 समाज में लोकतंत्रीय आत्मनियंत्रण (आत्मसंयम अथवा आत्मानुशासन) होना चाहिए अर्थात प्रतिस्पर्धी अभिजनों को एक दूसरे का शासन सहन करना चाहिए और गुंडों तथा बदमाशों की तरकीबों से बचना चाहिए। जब निर्वाचक (जनता) चुनाव में अपना फैसला घोषित कर दें तो उन्हें अपने प्रतिनिधियों के राजनीतिक कार्यों में निरंतर विघ्न डालने से बाज आना चाहिए। इसी प्रकार ऐरन ने पूर्व उल्लिखित निबंध में समकालीन बहुलात्मक लोकतंत्रीय समाजों की सफलता के लिए तीन शर्तों का उल्लेख किया है 1 सरकार की ऐसी सत्ता की पुनर्स्थापना जो समूहों के बीच उठनेवाले विवादों को तय करने और समाज के सम्मिलित हित के लिए आवश्यक निर्णयों को लागू करने में समर्थ हो, 2 सृजनशीलता बनाए रखने और प्रोत्साहनकारी उपायों को लागू करने में समर्थ

अभिजनों की होड के अलावा, अभिजनों की संरचना और उनके संगठन में, अपने बारे में उनकी अपनी धारणाओं तथा शेष जनसंख्या के साथ उनके संबंधों में परिवर्तन भी आवश्यक होते हैं। मानहाइम ने भी यह बात मान ली है हालांकि लोकतंत्र की शर्तों के बारे में उसकी अन्य घोषणाओं के साथ इसका मेल नहीं बैठता। संक्षेप में यह कहा जा सकता है कि ऐसा मान लिया गया प्रतीत होता है कि लोकतंत्र में अभिजनों के भीतर तथा उनमें से बाहर की ओर आवागमन (परिसचार) अधिक तीव्र और व्यापक पैमाने पर होगा, समूची जनसंख्या के संदर्भ में अभिजन पदों की संख्या अधिक हो जाएगी, अभिजन एक कम 'कुलीनवर्गीय' दृष्टिकोण अपना लेंगे और अपने आपको जनसाधारण के साथ निकट से संबद्ध मानने लगेंगे तथा विविध समत्वकारी प्रभावों के परिणामस्वरूप वे अपनी जीवनप्रणाली के मामले में सचमुच आम जनता के अधिक समीप पहुच जाएंगे। इनमें से प्रथम दो दशाएं एक ऐसी स्थिति उत्पन्न कर देंगी जिसमें शासन करने और शासित होने का अनुभव अपेक्षाकृत अधिक लोगों को प्राप्त हो सकेगा। अन्य दशाएं राजनीतिक शासन के चरित्र को कुछ सीमा तक बदल देंगी जनता के साथ उसकी दूरी घटा देंगी तथा उसे कम अधिसत्तावादी (आथारिटेरियन), कम राजसी, और कम अप्रतिरोधनीय बना देंगी। अब यदि हम वर्तमानकालीन पाश्चात्य लोकतंत्रीय समाजों पर दृष्टिपात करें तो हमें ज्ञात होगा कि वे लोकतंत्र के प्रतिस्पर्धा प्रतिरूप की कसौटी पर तो खरे उतरते हैं लेकिन वे इन अन्य दशाओं के मामले में पिछड गए हैं उनमें अभिजनों के सदस्यों का तीव्र परिसचार नहीं होता, उनकी भरती अभी तक मुख्यतया समाज के उच्चतर वर्गों से होती है।[11] अभिजनों का दृष्टिकोण बहुत धीमी गति से बदला है तथा उच्चतर वर्गों से भरती, कुलीनतंत्रीय सिद्धांतों तथा 'बढते रहो' तथा 'चोटी पर पहुचकर दम लो' की प्रचलित सामाजिक धारणाओं ने उनके कृत्यों के बारे में पुरानी कुलीनतंत्रीय धारणाओं को जीवित बनाए रखा है। इसके अतिरिक्त पाश्चात्य समाजों में परिस्थितियों का समतलीकरण (समत्वकरण) इतनी मंद गति से आगे बढा है कि अभी तक आर्थिक और सामाजिक दृष्टियों से शासक शासितों की अपेक्षा बहुत भिन्न हैं। इस संदर्भ में यह बात भी ध्यान देने योग्य है कि अभिजनों की होड के केंद्र में स्थित राजनीतिक दलों ने आम दल बनकर स्वयं कुछ सीमा तक लोकतंत्रीय चरित्र गंवा दिया है। अधिकांश मामलों में भले ही उन्होंने अल्पतंत्रीय संगठनों का वैसा रूप ग्रहण न किया हो जिसकी कल्पना मिचेल्स ने की थी[12] किंतु उनपर उनके पदाधिकारियों का प्रभुत्व अब अधिक आसानी से स्थापित हो जाता है तथा आम सदस्यों के लिए नीतियों के निर्माण की प्रक्रिया को कारगर ढंग से

कि कोई भी मनुष्य अपने जीवन का अधिकांश समय पूर्ण और अपरिवर्तनीय पराधीनता की स्थिति में बिताते हुए अपने भीतर उत्तरदायित्वपूर्ण रीति से चयन और आत्मशासन की वे आदतें विकसित कर सकता है जो राजनीतिक लोकतंत्र में उससे अपेक्षित होती हैं। यह सही है कि पाश्चात्य समाजों में व्यक्ति को पहले की अपेक्षा कम कठोर अधीनता की स्थिति में काम करना पड़ता है, व्यक्तिगत श्रमिक अपनी कार्यदशाओं पर अपने श्रमसंघ तथा उन परामर्शकारी संस्थाओं के माध्यम से कुछ प्रभाव डालने में समर्थ हो गया है जो अभी अपने विकास की प्रारंभिक अवस्था में हैं, तथा अवकाश के समय में काफी मात्रा में वृद्धि होने के कारण अपने लिए निर्णय लेने का उसका क्षेत्र अपेक्षाकृत अधिक विस्तृत हो गया है। दूसरी ओर अधिकांश औद्योगिक कार्य आधुनिक काल में उपविभाजित और पुनरावृत्तिमूलक बना गया है जिसके परिणामस्वरूप अपने मालिक के पुराने ढंग के अधिसत्तावादी नियंत्रण से मुक्त होने के बावजूद श्रमिक के लिए अपने कार्य में अपनी निर्णयशक्ति, कल्पना अथवा बुद्धिकौशल के प्रयोग के अवसर निरंतर कम होते जा रहे हैं।[14]

लोकतंत्रीय सरकार को प्रभावित करनेवाली कुछ अन्य परिस्थितियां भी हैं जिनकी बहुधा चर्चा होती है। संपदा तथा आय की भारी विषमताएं साफ तौर पर समाज पर शासन की गतिविधि में व्यक्ति द्वारा भाग लेने की क्षमता को प्रभावित करती हैं। धनी व्यक्ति को स्वर्ग के साम्राज्य के भीतर प्रवेश पाने में भले ही कठिनाई होती हो किंतु राजनीतिक दलों की उच्चतर परिषदों अथवा सरकार की किसी शाखा में प्रवेश पाना उसके लिए अपेक्षातर सुगम होता है। वह अन्य रीतियों से भी राजनीतिक जीवन को प्रभावित कर सकता है संचार के माध्यम पर नियंत्रण स्थापित करके, राजनीति के उच्चतर क्षेत्रों में परिचय बढ़ाकर नाना प्रकार के दबावसमूहों तथा परामर्शकारी निकायों की गतिविधि में प्रमुख भाग लेकर। गरीब आदमी को इस प्रकार का कोई भी लाभ नहीं मिल पाता प्रभावशाली व्यक्तियों के साथ उसका कोई संबंध नहीं होता उसके पास राजनीतिक गतिविधि के लिए न समय ही होता है न शक्ति ही तथा राजनीतिक विचारों और तथ्यों का व्यापक ज्ञान प्राप्त करने के पर्याप्त अवसर भी नहीं होते। आर्थिक विषमताओं में से पैदा होनेवाले अंतर शैक्षणिक अंतरों के कारण और भी बढ़ जाते हैं। अधिकांश पाश्चात्य लोकतंत्रीय समाजों में प्रमुखतया शासक प्रशासन करनेवाले वर्गों को दी जानेवाली शिक्षा शासितों के अधिक बड़े और बहुसंख्यक वर्ग को दी जानेवाली शिक्षा से बहुत भिन्न प्रकार की होती है।[15] अधिकांश पाश्चात्य समाजों में शिक्षा व्यवस्था शासकों और शासितों

सकता है और समृद्ध हो सकता है जब इन समूहा के मध्य सही अथ मे सयुक्त कायवाही हो। अभिजन के भीतर अनिवाय प्रश्नो पर किसी न किसी रूप म मत और कम की एकता होनी चाहिए।'[18] वस्तुत इलियट मत और कम की जिस एकता, तथा सामाजिक सातत्य की कामना करता हे उसे पाश्चात्य समाजा म उच्चतर वर्गों मे से अभिजन की भरती तथा स्वय अभिजन सिद्धात के वचारिक समथन द्वारा काफी हद तक बल पाप्त हाता रहता है। यह अभी तक सच है कि 'कुछ लोग जन्म की घडी स ही अधीनता के लिए और कुछ आदेश देने के लिए नियत होते है।'[19] पाश्चात्य समाजा मे अभिजन अधिकाशत वग विभेदो द्वारा प्रस्तुत विराट अवराध के एक छोर पर खडे होते है अत यदि हम अभिजनो की होड पर ध्यान केंद्रित कर दे और वर्गों के बीच होनेवाले सघर्षो तथा विविध सामाजिक वर्गों के साथ अभिजनो के सबधो की उपेक्षा कर दें तो राजनीतिक जीवन के बारे मे एक भ्रामक धारणा का निर्माण हो जाता है।

हमारे युग का एक राजनीतिक मिथक यह है कि लोकतत्र का सरक्षण और पोषण मुख्यत अथवा पूणत अभिजना की होड द्वारा हाता है जो एक दूसरे की शक्ति को सतुलित और सीमित रखते है। इस प्रस्थापना के समथन मे अभिजनशास्त्रिया के तर्को का अध्ययन करने पर एक अन्य विसगति का बोध होता है जो तर्क के विभिन्न स्तरा पर अभिजना की बहुलात्मकता की धारणा से स्वच्छिक सघो (समुदाया) की अनेकता की एक नितात भिन्न धारणा की ओर बढने से उपजती है। उदाहरण के लिए मास्का को ही लें जिसने लोकतत्रीय व्यवस्था के अतगत अन्य सामाजिक शक्तिया तथा विशेषत नौकरशाही की शक्ति के परिसीमन के लिए अनेक विभिन्न सामाजिक शक्तिया (अभिजन नही) द्वारा राजनीतिक जीवन मे भाग लेने की सभावना का उल्लेख किया है। इसी प्रकार ऐरन बहुलात्मक लोकतत्र म शक्ति के बिखराव के महत्व पर बल देते समय केवल अपनी दृष्टि म प्रतिष्ठित प्रमुख अभिजना की ही मदद नही लेता वरन वह नाना प्रकार के व्यावसायिक और राजनीतिक सगठना का जिक्र करता है जो इस प्रकार के समाजा म पाए जाते हैं तथा जो शासका की शक्ति मर्यादित करते ह। किंतु प्रभावशाली लाकतत्र के लिए वृद्धिशील स्वैच्छिक सगठनो को एक अन्य शत मानने की इस वकालत म अभिजन सिद्धाता को बल नही मिलता। शक्तिशाली स्थानीय सरकार, व्यावसायिक सघा तथा अन्य स्वच्छिक और स्वायत्त निकाया के महत्व को इतनी प्रमुखता देने का अथ यह नही है कि य सगठन राजनीतिक सत्ता के सघर्षो मे भाग लेनेवाले अभिजन हैं वरन यह कि य सगठन सामान्य स्त्री

पुरुषो को स्वशासन की कला सीखने और उसके अभ्यास के अवसर जुटाते है। ये वे साधन है जिनके द्वारा बडे और जटिल समाज मे 'जनता द्वारा शासन' की कल्पना व्यावहारिक रूप ग्रहण करती है।

इस प्रकार हम इस भाग मे भी उसी दृष्टिकोण पर पहुचते है जिसका उल्लेख पीछे किया जा चुका है कि लोकतत्रीय शासनव्यवस्था का सरक्षण और विशेषत विकास तथा सुधार बुनियादी तौर पर उन छोटे अभिजन समूहो के बीच होड को प्रोत्साहन देने पर निर्भर नही करता जिनकी गतिविधिया साधारण नागरिक की दृष्टि अथवा उसके नियत्रण से परे के क्षेत्रो मे चलती है, वरन ऐसी दशाओ के निर्माण और उनकी स्थापना पर निर्भर करता है जिनके अतर्गत समस्त नही तो नागरिको की विशाल बहुसख्या उन सामाजिक मुद्दो की निर्णयप्रक्रिया मे भाग ले सके जो उसके सदस्यो के व्यक्तिगत जीवन पर—काम के दौरान स्थानीय समुदाय मे तथा राष्ट्रीय जीवन मे महत्वपूर्ण प्रभाव डालते है, तथा जिनके अतर्गत अभिजनो और जनसमाज के बीच का अतर घटकर न्यूनतम रह जाता है। इस प्रकार के दृष्टिकोण मे दो बाते निहित है पहली तो यह कि स्वशासन के क्षेत्र के विस्तार के अवसरो की परिश्रमपूर्वक खोज की जानी चाहिए। विशेषत आर्थिक उत्पादन के क्षेत्र मे युगोस्लाविया मे श्रमिक परिषदो तथा भारत मे सामुदायिक विकास परियोजनाओ के रूप मे जो कुछ आधुनिक प्रयोग हो रहे है उसके मार्ग की समस्त कठिनाइयो के बावजूद उनकी ओर ध्यान दिया जाना अपेक्षित है। दूसरी बात यह कि सरकार मे पूरी तरह भाग लेने के मामले मे स्वच्छिक सगठनो को इस समय जिन बाधाओ का सामना करना पड रहा है उनका उदय मुख्यत सामाजिक वर्गो के अतरो मे से हुआ है, और वे इन सगठनो के अधिकारियो मे उच्चतर वर्ग तथा मध्यवर्ग की प्रधानता मे स्पष्टत दृष्टिगोचर होती है। इन बाधाओ पर जैसे तसे विजय प्राप्त की जानी चाहिए।

## पाद टिप्पणिया

1 कार्ल मानहाइम एस्सेज आन दि सोशियोलाजी आफ कल्चर पृ० 179
2 वही पृ० 200
3 कार्निलियस कासोरियस एड डिमाक्रसी अध्याय 22 एनदर थियरी आफ डिमाक्रसी उपयोग का प 16 भी देखें
4 वही पृ० 296-97
5 वही पृ० 28६

6 ए० डाउन्स एन इकानामिक थियरी आफ डिमाक्रेसी पृ० 295 96

7 अब तक अन्तराष्ट्रीय सबधों के अध्ययन म खेलों के सिद्धान्त का विस्तृत तौर पर प्रयोग हुआ है विशेषत आजकल प्रचलित युद्ध खेलों म इस क्षेत्र म उनके उपयोगों की समालोचनात्मक समीक्षा रेमड एरन न पेस एट ग्वेर एन्त्रे लेस नशन्स के अन्तिम अध्याय 'स्ट्रैटीजी रेशनल एट पालिटिक रेशनल' म पृ० 751 70 पर की है

8 रेमड एरन सोशल स्ट्रक्चर एड दि रूलिंग क्लास ब्रिटिश जनरल आफ सोसियालाजी I (1), पृ 10

9 ऊपर उद्धृत निबध म रेमड एरन कहता है कि किसी भी समाज म इसके सिवाय दूसरा कोई उपाय ही नहीं है कि सरकार चन्द लोगों के हाथों म रहे सरकार जनता के लिए होनी है मगर वह जनता द्वारा कभी नही चलाई जाती

10 हालांकि उसने आधुनिक लोकतन्त्र के विकास म कारकों के रूप म समानता की वद्धि तथा अभिजनों और जनसाधारण के बीच की दूरी के घटने का विवरण किंचित विसगतिपूर्ण रीति से किया है

11 *उपर्युक्त अध्याय 3 देखिए डब्लू० एल० गटसमन दि ब्रिटिश पालिटिकल* एलीट अध्याय 11 भी देखिए जिसमे यह बताया गया है कि किस प्रकार चद लोगों को राष्ट्रीय नीतियों के निर्माण म भाग लेने के अवसर प्रदान *कर दिया जाता है ब्रिटन म अच्छे और महान लोगों का एक छोटा सा* समूह है जिसम मुख्यत उच्च वर्ग से आये हुए मुश्किल से चन्द हजार लोग हैं जो सलाहकार समितियो शाही आयोगो तथा ऐसे ही अन्य सावजनिक निकायो मे काम करते हैं

12 राबर्ट मिचल्स पालिटिकल पार्टीज

13 कार्ल मार्क्स आन दि ज्यूइश क्वेश्चन

14 इन शब्दो के बारे म देखिए जार्जेस फ्राइडमान दि एनेटामी आफ वर्क

15 ब्रिटेन मे उच्चवर्ग तथा श्रमिकवर्ग के बच्चों के खास चरित्रो का वर्णन यो किया जा सकता है उच्चतर वर्ग के बच्चे को पब्लिक स्कूलो तथा आक्सफोर्ड और कैंब्रिज विश्वविद्यालयो मे शिक्षा दी जाती है जहा से वे व्यापार राजनीति तथा लोकसेवा के प्रशासक वर्ग म जाते हैं श्रमिकवर्ग के बच्चो को राज्य के विद्यालयो अधिकाशत आधुनिक माध्यमिक विद्यालयो म शिक्षा दी जाती है जहा से वे उद्योगो मे शारीरिक श्रम तथा क्लर्की के धधो *मे जाते हैं उनमे से कुछ (25 साल पहले की अपेक्षा यह सख्या अब* अधिक हो गई है) ग्रामर स्कूलो मे तथा वहा से किसी प्रान्तीय विश्वविद्यालय अथवा तकनीकी महाविद्यालय म चले जाते हैं प्रत्येक वर्ग के कुछ बच्चे अपनी नियति से निकल भागते हैं लेकिन ऐसे लोगो की सख्या इतनी कम है कि उससे स्थिति मे कोई अतर नही आता सयुक्तराज्य अमरीका की शिक्षाव्यवस्था ब्रिटेन व यूरोप के अन्य देशो से भिन्न है हालांकि वहा हाल के वर्षों म ही परिवर्तन हुआ है वहा प्रत्येक वर्ग मे निश्चित आयसमूह के बच्चो का एक बडा भाग (लगभग 90 प्रतिशत) सत्रह वर्ष की आयु तक माध्यमिक शिक्षा प्राप्त करता है और काफी बडा भाग (लगभग 35 प्रतिशत) अध्ययन के

लिए विश्वविद्यालयो मे जाता है

16 कार्ल मानहाइम एस्सेज आन दि सोसियालाजी आफ कल्चर

17 टी० एस० इलियट नोट्स टुवर्ड स दि डेफीनीशन आफ कल्चर इलियट मानहाइम के इस विचार की आलोचना करता है कि आधुनिक समाजो मे अभिजन पूर्ववर्ती शासकवर्गों के कृत्यो की पूर्ति पर्याप्त रीति से कर सकते हैं वह यह नही देखता कि मानहाइम ने स्वय पहले ही इस आलोचना का निरूपण कर लिया था वस्तुत ऐसा प्रतीत होता है कि मानहाइम आधुनिक समाज मे अभिजनो के स्थान के बारे मे किसी निश्चित राय पर नही पहुच पाया कभी वह लोकतन्त्र के सुरक्षा कवच के रूप मे अभिजनो की होड के पक्ष मे तर्क देता है, और कभी बुद्धिवादियो के एकल अभिजन के शासन का समर्थन करता है तथा अतत वह यह सुझाव देता है कि कोई भी अभिजन अथवा अभिजनो का कोई भी समूह तब तक राजनीतिक स्थिरता उत्पन्न नही कर सकता जब तक कि वह शासकवर्ग का स्वरूप ग्रहण न कर ले इसलिए उसे विद्यमान उच्चतर वर्ग के साथ मिलना पडता है और वशानुगत तथा सपत्तिशाली समूह बन जाना पडता है मानहाइम ने केवल एक धारणा पर समावेश नही किया है वह है वर्गहीन समतावादी समाज

18 रेमण्ड ऐरन सोशल स्ट्रक्चर एण्ड दि रूलिंग क्लास, ब्रिटिश जनरल आफ सोसियालोजी I (2) पृ० 129

19 अरस्तू पालिटिक्स

□ □

लोकतत्र म व्यक्तिया के बीच काफी मात्रा म समानता का अस्तित्व अनिवाय माना गया है। इस समानता के दो अथ है 1 समाज के जीवन के महत्वपूण पक्षा को प्रभावित करनवाले निणया पर समाज के समस्त वयस्क सदस्या का यथासभव समान प्रभाव होना चाहिए, 2 सपत्ति, सामाजिक श्रेणी अथवा शिक्षा तथा ज्ञान तक पहुच के मामल म विद्यमान असमानताए इतनी अधिक नही होनी चाहिए कि उनके परिणामस्वरूप जीवन के विविध क्षेत्रा म मनुष्यो के कुछ समूह स्थायी तौर पर दूसरो की अधीनता की स्थिति म पहुच जाए अथवा राजनीतिक अधिकारा के वास्तविक प्रयाग के मामले म बडी विषमताए उत्पन्न हा जाए। समानता के हिमायतिया न ऐसा बेवकूफी का दावा कभी नही किया कि शरीर रचना बुद्धिमत्ता अथवा चरित्र के मामले म सभी व्यक्ति हूबहू एकसे हाते है। उन्हान अपन तर्कों का विविध मुद्दा पर आधारित किया, जिनम से तीन का विशिष्ट महत्व ह प्रथम मुद्दा यह ह कि अपनी व्यक्तिगत वैचारिक सनका के बावजूद मानवमात्र कुछ बुनियादी मामला मे बहुतकुछ एकसमान ह उनकी भौतिक, सवेगात्मक तथा बौद्धिक आवश्यकताए एकसी हाती है। यही कारण है कि एक पोषण विज्ञान तथा काफी हद तक मानसिक स्वास्थ्य और उपचार तथा बच्चा की शिक्षा के विज्ञानो का अस्तित्व सभव है। इसके अतिरिक्त व्यक्तियो के गुणा म भिन्नताओ का दायरा अपक्षतया घट गया ह तथा ये भिन्नताए अथवा विविधताए उस दायरे के मध्य म ही एकत्र हा गइ है। यदि ऐसा न होता अर्थात यदि मनुष्यो म मात्रा के बजाय किस्म का अतर होना एक सिरे पर हिंस्र पशुवत मनुष्य होते और दूसरे सिरे पर देवदूत अथवा दैवी पुरुष होत ता समतावादिया के पक्ष का एक तथ्यात्मक आधार समाप्त हो जाता।

दूसरा मुद्दा यह है कि मनुष्यों में व्यक्तिगत अंतर तथा उनके बीच सामाजिक अंतर दो अलग बातें हैं। बहुत समय हुआ, रूसो ने इस महत्वपूर्ण अंतर का उल्लेख किया था 'मेरी धारणा है कि मनुष्य जाति के सदस्यों में दो प्रकार की असमानताएं हैं एक, जिसे मैं प्राकृतिक अथवा भौतिक असमानता कहता हूं क्योंकि उसकी स्थापना प्रकृति ने की है तथा जो आयु, स्वास्थ्य, शारीरिक शक्ति तथा मस्तिष्क और आत्मा के गुणों के अंतर में निहित है, तथा, दूसरी को नैतिक अथवा राजनीतिक असमानता कहा जा सकता है, क्योंकि वह एक प्रकार के रिवाज (परिपाटी कनवेंशन) पर आधारित होती है, तथा उसकी स्थापना मनुष्यों की सहमति से होती है अथवा कम-से कम उसे उसके द्वारा अधिकृत रूप प्राप्त होता है। यह दूसरी असमानता उन विभिन्न सुविधाओं में निहित होती है जिनका उपभोग कुछ लोग दूसरों को उनसे वंचित रखकर करते हैं, जैसे अधिक धनी, अधिक सम्मानित, अधिक शक्तिशाली अथवा ऐसी स्थिति में होना जहां से दूसरों को आज्ञापालन के लिए विवश किया जा सके।'[1] यह बात निश्चयपूर्वक नहीं कही जा सकती कि ये दोनों प्रकार की असमानताएं आधुनिक काल तक चले आनेवाले अधिकांश समाजों में किस सीमा तक एक जैसी रही हैं। अभिजनों के परिसंचार के सिद्धांत का प्रयोजन अंशतः यह बताना था कि उनमें इस विषय में समानता थी, अर्थात प्रत्येक समाज में अधिकांश योग्य व्यक्ति अभिजन के भीतर प्रवेश करने अथवा एक नए अभिजन की स्थापना में सफल हो जाते थे जो कालांतर में प्रमुखता धारण कर लेता था। लेकिन हम पीछे यह देख चुके हैं कि इस स्थापना के समर्थन में प्रस्तुत ऐतिहासिक साक्ष्य नितांत अनिश्चयात्मक है, तथा आधुनिक समाजों के बारे में उपलब्ध अन्य प्रचुर साक्ष्यों से यह बात पुष्ट नहीं होती जबकि इन आधुनिक समाजों के बारे में यह सत्य है कि इनमें सामाजिक संचार की मात्रा असामान्य रूप से अधिक होती है। समाज की प्रमुख असमानताएं मुख्यतः समाज की ही उपज होती हैं, उनका सृजन और संरक्षण संपत्ति तथा उत्तराधिकार की संस्थाएं, तथा राजनीतिक और सैनिक शक्तियां करती हैं एवं विशिष्ट आस्थाएं और सिद्धांत उनका समर्थन करते हैं हालांकि वे असाधारण व्यक्तियों की आकांक्षाओं का कभी पूर्णतया प्रतिरोध नहीं करते।

ये मुद्दे हम तीसरे मुद्दे की दिशा में ले जाते हैं जिसका संबंध समतावादी तर्कों के चरित्र से है। यदि समानता और असमानता में से कोई भी प्राकृतिक नियम नहीं है जिसे मनुष्य को स्वीकार करना ही पड़े तब इनमें से किसी की भी हिमायत पूर्णतया तथ्यों पर आधारित वैज्ञानिक तर्कों द्वारा नहीं की

जा सकती वरन उसके लिए नैतिक और सामाजिक आदर्शों की रचना करनी होती है। हम समानता का चुनाव कर सकते हैं हालांकि ऐसा करते समय हम उन यथार्थ स्थितियों पर ध्यान देना ही होगा जो इस आदर्श की व्यावहारिकता तथा इसकी पूर्ति के लिए उपयुक्त साधनों पर प्रभाव डालती है। हमारे चयन के पक्ष में जुटाए गए अंतिम तर्क अपने आप में कोई तथ्य अथवा यथार्थमूलक स्थिति नहीं होते वरन वे इस बात का तर्कबद्ध दावा मात्र होते हैं कि समानता की तलाश में एक अधिक सराहनीय समाज का निर्माण हो सकता है। 'हम' शब्द से मेरा तात्पर्य बीसवीं शताब्दी के समाजों में जी रहे लोगों से है। उससे पहले तो एक स्थिर और टिकाऊ समतापरक समाज की व्यावहारिक धारणा का उदय होना ही कठिन था क्योंकि उस समय आर्थिक जीवन अनिश्चित था, संचार के प्रभावशाली साधनों का अभाव था, शिक्षा अपर्याप्त थी तथा सामाजिक संरचना और व्यक्तिगत चरित्र के बारे में ज्ञान का अभाव था। बीसवीं शताब्दी इस मामले में अनुपम रही कि उसने मनुष्यों को यह अवसर और साधन प्रथम बार दिया है कि वे सामाजिक जीवन का निर्माण अपनी इच्छाओं के अनुसार कर सकते हैं, तथा इसी कारण यह एक आशाजनक शताब्दी और एक विभीषिका—दोनों बन गई है।

यहां मेरा प्रयोजन समानता के पक्ष में एक नैतिक तर्क प्रस्तुत करना नहीं[2], वरन उन सामाजिक और राजनीतिक समस्याओं के बारे में विचार करना है जो समानता की तलाश में बाधा डालती हैं तथा नैतिक आपत्तियों के अतिरिक्त अभिजन सिद्धांतों द्वारा उसके विरुद्ध उठाई जानेवाली अन्य आपत्तियों का अध्ययन करना है। मार्क्स की वर्गहीन समाज की धारणा की समीक्षा से शुरू करना इस विवेचन की दृष्टि से सुविधाजनक रहेगा, क्योंकि वह समानता का आदर्श एक ऐसे रूप में प्रस्तुत करती है जो आधुनिक जगत में उसके किसी भी अन्य रूप की अपेक्षा अधिक व्यापक तौर पर प्रचलित है तथा वही वह प्रमुख स्रोत है जिससे विरोधस्वरूप स्वयं अभिजन सिद्धांतों का जन्म हुआ। यह बात सर्वविदित है कि मार्क्स ने उस समाजवादी समाज की रूपरेखा तैयार नहीं की जिसकी कल्पना और कामना उन्होंने की थी[3] इसके बावजूद भावी समाजवादी समाज का उल्लेख करनेवाली उनकी कृतियों में मोटे तौर पर उसके (समाजवादी समाज के) प्रमुख लक्षणों का स्पष्ट बोध होता है। मार्क्स की वर्गहीन समाज की रूपरेखा में नैतिक, समाजशास्त्रीय तथा ऐतिहासिक तत्वों का समावेश हुआ है। नैतिक पक्ष का विवेचन उनकी कुछ प्रारंभिक पांडुलिपियों में अधिक पूर्णता के साथ हुआ है विशेषत 'इकानामिक एंड फिलासाफिकल मैनुस्क्रिप्ट्स आफ

1844' (1844 की आर्थिक और दार्शनिक पाडुलिपिया)[4] म, तथापि उनकी परवर्ती रचनाओ म उसकी उपेक्षा किसी तरह नही की गई है।[5] इस पहलू से दी गई वर्गहीन समाज की परिभाषा मे कहा गया है कि उसमे मनुष्य अपने व्यक्तिगत भाग्य पर अ य समाज व्यवस्थाओ की अपेक्षा कही अधिक और एकसमान मात्रा म नियत्रण कर सकेंगे, वे राज्य और नौकरशाही तथा पूजी और प्रौद्योगिकी सरीखी अपनी ही रचनाओ के दमन से मुक्त सग्रहशील होने के बजाय उत्पादनशील हो जाएगे, और अ य मनुष्यो के साथ होड की कडवाहट तथा विद्वेष के बजाय उनके सग सामाजिक सहयोग द्वारा सुख और सहारा प्राप्त करेंगे। मार्क्स ने समाज की इस स्थिति की स्थापना के सबध म सदा एसी ही आशावादिता प्रकट नही की[6], किंतु आदर्श के रूप मे इसका परित्याग कभी नही किया। व्यक्ति के आत्मनिर्णय म उनका क्या अभिप्राय ह यह उ होने विभि न प्रकार से व्यक्त किया है। प्रथम व्यक्ति पर से उसके वर्ग अथवा धधे का आधिपत्य समाप्त होना चाहिए। उ होने जरमन आइडियालाजी' म लिखा ' एक वर्ग के व्यक्ति (सदस्य) जिस सामुदायिक सबध म बधत ह तथा जिसका निर्माण एक तीसरे पक्ष के विरुद्ध उनके समान हितो के आधार पर होता है, वह सबध एक ऐसे समुदाय को ज म देता ह जिसके भीतर वे औसत व्यक्ति का रूप ले लेते हैं, अर्थात उन समुदायो म उनके जीवन का उतना ही पक्ष प्रतिबिम्बित होता है जितना कि उनके वर्ग के अस्तित्व की दशाओ के अतर्गत आता है। यह एक ऐसा सबध है जिसम वे व्यक्ति के नही वरन एक वर्ग के सदस्य के रूप म भाग लेते है। परतु क्रातिकारी सर्वहारा के समुदाय द्वारा अपने तथा समाज के अ य सदस्यो के अस्तित्व की दशाओ पर नियत्रण की स्थापना के पश्चात स्थिति एकदम उलट जाती है उसम व्यक्ति व्यक्ति के रूप म ही भाग लेते हैं। व्यक्तियो का ठीक यही सयोग (जो वस्तुत आधुनिक उत्पादक शक्तियो के विकसित स्तर पर निर्भर होता है) मुक्त विकास की दशाओ तथा व्यक्तिगत गतिविधि पर व्यक्तिगत नियत्रण की स्थापना कर सकता है। ये दशाए पहले सयोग अथवा भाग्य के भरोसे छोड दी गई थी तथा उ होने असगठित व्यक्तियो पर तथा उनके विरुद्ध एक स्वतत्र सत्ता प्राप्त कर ली थी।' दूसरा अभिप्राय व्यक्ति को दूरवर्ती, उसकी पहुच से परे तथा अनुत्तरदायी सरकार और प्रशासन के नियत्रण से मुक्त कराना तथा उसको यह अवसर प्रदान करना है कि वह आम सामाजिक महत्व के प्रश्नो पर निर्णय की प्रक्रिया म यथासभव अधिकतम भाग ले सके। इस प्रकार के सहकार के प्रत्यक्ष उदाहरण के तौर पर मार्क्स ने पेरिस कम्यून का उल्लेख किया है जिसम सरकार के कृत्य नगरपालिका परिषद के सदस्यो ने सभाल लिये थ, जिनका निर्वाचन व्यापक

